सामना करना पड़ा। (औनुलबारी 4/258)

**बाब 37: मुश्रिकीन के मुतालबे पर हुजूरे अकरम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम का बतौर निशानी चांद का टुकड़े होते हुए दिखाना।**

٣٧ - باب: سُؤالُ الْمُشْرِكِينَ أَنْ يُرِيَهُمُ النَّبِيُّ ﷺ آيَةً فَأَرَاهُمُ انْشِقَاقَ الْقَمَرِ



**1518:** अब्दुल्लाह बिन मसऊद रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के जमाने में चांद के दो टुकड़े हुए तो रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, गवाह रहना।

١٥١٨ : عَنْ عَبْدِ ٱللهِ بْنِ مَسْعُودٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: ٱنْشَقَّ الْقَمَرُ عَلَى عَهْدِ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ شِقَّتَيْنِ، فَقَالَ النَّبِيُّ ﷺ: (ٱشْهَدُوا). [رواه البخاري: ٣٦٣٦]

फायदे: हजरत अब्दुल्लाह बिन मसऊद रजि. का बयान है कि हम मक्का में थे कि चांद के एक टुकड़े को मिना के पहाड़ों पर गिरते देखा है। (औनुलबारी 4/259)

**1519:** उरवा बारिकी रजि. से रिवायत है कि नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने उनको एक अशर्फी दी ताकि उससे आपके लिए एक बकरी खरीदे। उन्होंने उसके बदले आपके लिए दो बकरियां खरीद ली। फिर एक बकरी एक अशर्फी में बेच दी और आपके पास एक बकरी और एक अशर्फी ले आये। आपने उनके लिए उनकी खरीद व फरोख्त में बरकत की दुआ की। चूंनाचे फिर वो अगर मिट्टी भी खरीदते तो उसमें भी उन्हें नफा होता।

١٥١٩ : عَنْ عُرْوَةَ الْبَارِقِيِّ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ: أَنَّ النَّبِيَّ ﷺ أَعْطَاهُ دِينَارًا يَشْتَرِي لَهُ بِهِ شَاةً، فَٱشْتَرَى لَهُ بِهِ شَاتَيْنِ، فَبَاعَ إِحْدَاهُمَا بِدِينَارٍ، وَجَاءَهُ بِدِينَارٍ وَشَاةٍ، فَدَعَا لَهُ بِالْبَرَكَةِ فِي بَيْعِهِ، وَكَانَ لَوِ ٱشْتَرَى التُّرَابَ لَرَبِحَ فِيهِ. [رواه البخاري: ٣٦٤٢]

फायदेः रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने उरवा बारिकी रजि. के इस सौदे को न सिर्फ बरकरार रखा, बल्कि उसे पसन्द फरमाकर दुआ दी कि अल्लाह उसकी खरीद व फरोख्त के मामलों में बरकत अता फरमाये। (औनुलबारी 4/260)

नोट : इस्लाम में मुनाफे की मिकदार को फिक्स नहीं किया, क्योंकि इसका ताल्लुक हालात से है जो बदलते रहते हैं। अमूमी उसूल दिया है कि मुसलमानों को एक दूसरे का भला चाहने वाला और हमदर्द होना चाहिए और अपने भाई के लिए वही चीज पसन्द करनी चाहिए जो अपने लिए पसन्द करता है। लिहाजा इन्सान खरीदते वक्त जितना नफा दूसरे को देना चाहता है, बेचते वक्त दूसरों से उतना नफा ले ले। (अलवी)



